श्रीमत्प्रभुचरणकृत न्यासादेशविवरण वृत्रासुरचतुश्लोकीव्याख्या तथा भक्तिहंस एवं भक्तिहेतुनिर्णय आदि ग्रन्थोंका भी अवलोकन यहां उपकारक हो सकता है.

संक्षेपमें अवतारकालमें लीलाद्वारा रागद्वेषादिभाववालोंको, मुक्तिलाभ वर्णित हुवा हो तो वह मर्यादामार्गीय वरणका उदाहरण है तथा ऐहिक और पारलौकिक भक्तिका लाभ पुष्टिमार्गीय वरणका उदाहरण है. इसी तरह अनवतारकालमें भी मोक्षकापनोपाधिक भगवद्भक्ति या विहित तत्तत् साधनोंमें अनुरक्ति मर्यादामार्गीय वरण है. अनौपाधिक भगवत्स्वरूपासक्तिमूलक साधनानुष्ठानरति भी पुष्टिमार्गीय वरण है.

उल्लिखित तालिकामें निःसाधनता–दुष्टसाधनता–सुसाधनता मर्यादामार्गीय प्रकारके अन्तर्गत दिखलायी गयी है. वह पुष्टिमार्गीय प्रकारमें भी सम्भव है. परन्तु दया-क्षमा-प्रसाद-सन्तोष यदि मुक्त्यर्थ कर्म-ज्ञान-भक्तिप्रद भी होते हैं तो मर्यादामार्गीय वरण है तथा भक्त्यर्थ कर्म-ज्ञान-मुक्तिप्रद भी होते हों तो पुष्टिमार्गीय वरण है.

कौन से जीवका किस तरहका वरण है यह जीवबुद्धि गम्य नहीं. आपाततः जिसका जिस मार्गमें वरण होता है तदनुसारी उसमें रुचि प्रवृत्ति तथा आग्रह होते हैं, परन्तु ये अव्यभिचारी लिंग नहीं हैं. आकाशमें घिरे बादल, जैसे, वृष्टिको सम्भावनाके द्योतक होते हैं. कुछ उसी तरह इस सन्दर्भमें भी समझ लेना चाहिये. अतः स्वयं अपने बारेमें या दूसरेके बारेमें, पुष्टिमर्यादाप्रवाहमार्गोंके भेदवश, अहंकार या हीनभाव का कोई अर्थ नहीं है. श्रीमद्भागवतमें अतएव कहा गया है "गुणदोषदृशिः दोषः गुणस्तूभयवर्जितः" (भाग ११–११–४५) यह इस लीलाको ब्रह्मदृष्टया निहारनेकी कला है. जबकि भक्तिदृष्टया तो दैवासुरभेद भगवल्लीलार्थ प्रकट गुणदोष तो है ही साथ ही साथ किन्तु यह भी अविस्मरणीय है कि "अन्यथा प्रतिभानं यदुच्चनीचादिभेदतः तद्भानं तस्य कर्ता च हरिरेव तथाविधः यत्किञ्चिद्दूषणं त्वत्र दूष्यश्चापि हरिः स्वयम्" (सुबो. २।९।३२).

इस तरह श्रीहरिकी सर्वरूपता-सर्वकर्तृता-सर्वेश्वरता-सर्वफलदातृता-सर्वफलरूपता हमें शरणमार्गके गूढ रहस्यकी ओर विचारप्रयाण करनेको प्रेरित करती है.



## माम् एकं शरणं व्रज

पुष्टिमार्गीय वरणमें निःसाधनताकी महत्ता अनिवार्य शर्तके रूपमें नहीं किन्तु वरणके सुस्पष्ट उदाहरण होनेके रूपमें है. इसीलिये जिसमें शास्त्रोक्त साधनोंके निर्वाहका सामर्थ्य है उसे तीव्र ब्रह्मभावावेश या भगवद्भावावेश के बिना अकारण ही विहित कर्तव्य या साधन के त्यागकी अनुज्ञा नहीं मिल जाती.[1] फिर भी अनुष्ठीयमान साधनोंमें अनुपायताकी भावना तथा केवल भगवानके ही उपाय तथा उपेय होनेकी भावनाका उपदेश दिया जाता है. इसे ही निःसाधनभाव समझना चाहिये. विहित वरणका असामर्थ्य निःसाधनता है. विहिताचरणमें तत्पर रहनेपर भी केवल परमात्मामें ही उपायताबुद्धि तथा उपेयताबुद्धि रखना निःसाधनभाव है. दोनों ही अवस्थाओंमें शरणागति सम्भव है.

शरणागति, अतएव, भगवन्माहात्म्यके बोधके साथ निःसाधनता या निःसाधनताभावना है. अनेकविध शास्त्रवचनोंको श्रीमहाप्रभु दो वर्गोंमें विभक्त करते हैं—

(१) ब्रह्ममाहात्म्यप्रतिपादक वचन
(२) ब्रह्मतादात्म्यप्रतिपादक वचन

आत्माराम ब्रह्मकी जगदुपादानता जगत्कर्तृता जगत्पालकता जगदीश्वरता जगदन्तर्यामिता निर्लेपता जगत्संहारकता मोक्षदातृता इत्यादि अनेक गुणवर्णन ब्रह्मके माहात्म्यका प्रतिपादन करते हैं.

इसी तरह कार्य-कारणभाव, अंशांशिभाव, नियम्य-नियामकभाव आदि अनेकविध भेदोंके बावजूद जड-जीव-ईश्वर तीनोंके बीच तादात्म्यका प्रतिपादन "सर्वं खलु इदं ब्रह्म"—"ऐतदात्म्यमिदं सर्वं....तत्वमसि" जैसे वचन भक्तिभावके उद्बोधनार्थ हैं.

ब्रह्मके माहात्म्यका बोध प्रपत्तिभावका उद्बोधक होता है तथा ब्रह्मके तादात्म्यका बोध भक्तिभावका उद्बोधक होता है. अतएव श्रीमहाप्रभु कहते

---

१. त. दी. नि. प्र. २।१९६.

हैं *"यथा कथञ्चिन्माहात्म्यं तस्य सर्वत्र वर्ण्यते भजनस्यैव सिद्ध्यर्थं तत्त्वमस्यादिकं तथा"* (त. दी. नि. १।४१).

शरणागतिके बारेमें सबसे अधिक उल्लेखनीय तथ्य यह है कि वह कर्म-ज्ञान-भक्ति-योगोंका आनुषंगिक उपाय भी है तथा अनुकल्प भी. जो जीवात्मा कर्मयोग, ज्ञानयोग, भक्तियोगके अनुष्ठानमें तत्पर हो सकती हैं उन्हें भगवच्छरणगति मार्गमें सम्बल बन जाती है तथा जो असामर्थ्यवश तत्पर नहीं हो पाती उनमें उस असामर्थ्यजन्य रिक्तताकी पूर्ति भी शरणागतिके कारण ही सम्भव है. ज्ञानमार्गीय साधकको वैराग्यके परिपाकमें इसी तरह भक्तिमार्गीय साधकको इतरफलनैरपेक्ष्यके परिपाकमें, विहित वर्णाश्रमाचारके त्यागकी अनुज्ञा जो दी गई है वह साधनदशासे जुड़ा उपदेश नहीं है.[1]

इसी तरह "विधि-निषेधमूलक प्रवृत्ति-निवृत्ति तथा श्रुत-श्रोतव्यमूलक ज्ञान को छोडकर सर्वात्मभावपूर्वक केवल भगवच्छरणागति ही करनी चाहिये"[2] ऐसी भगवदाज्ञा भी मिलती है. यहां निःसाधनताका उपदेश, यदि निःसाधन जीवको लक्ष्यमें रखकर देखें तो, सिद्धसाधन होनेके कारण साधनपरित्यागकी आज्ञा न होकर अनुज्ञाका रूप धारण कर लेगा. यदि सुसाधन जीवको अर्थात् साधनानुष्ठानसमर्थ एवं तत्पर जीवको साधनादशामें रखकर देखें तो निःसाधनताका नहीं किन्तु या सर्वात्मभावसमुचित निःसाधनताभावकी आज्ञाके रूपमें लेना पडेगा. यदि सिद्धदशाको लक्ष्यमें रखकर देखें तो पुनः निःसाधनताकी अनुज्ञाका रूप धारण कर लेगा, ज्ञानमार्गीय जीवात्माके सन्दर्भमें तथा भक्तिमार्गीय जीवात्माके सन्दर्भमें भी. भूलना नहीं चाहिये कि सभी प्रकार अन्ततः शरणागतिके अंगतया उपदिष्ट हुवे हैं.

ब्रह्म एकमेवाद्वितीय होनेपर भी सत्यसंकल्प तथा सर्वभवनसमर्थ होनेके कारण निखिल जड-जीव-ईश्वररूप जगदात्मना अनन्त नाम-कर्म-रूपोंको अपराधीन-तथा स्वयमेव धारण करता है. वही सृष्टा तथा सृष्टि, पालक तथा पालित और संहर्ता तथा संहार्य, जब बनता है तो उससे स्वतन्त्रतया हमारी अहन्ता-ममता या कर्तृत्व-भोक्तृताका कोई स्वाभाविक स्वरूप तो सिद्ध ही नहीं होता. ब्रह्मो-

१. भाग. ११।१८।२८
२. भाग. ११।१२।१४ तथा अणुभा. ३।३।४३



पादानक ब्रह्मात्मक ब्रह्मनियन्त्रित हमारी अहन्ता-ममता या कर्तृता-भोक्तृता का तथ्य, हमारे भीतर शरणागतिका भाव हो या न हो, हमारी ब्रह्माधीनताका द्योतक है. अतः शुद्धाद्वैतवादमें भगवच्छरणागतिका निगूढतमभाव जीवब्रह्माधीनता (केवलाद्वैतवादको अभिमत जीवब्रह्मैक्यकी तरह) "विस्मृतकण्ठस्थमणिप्राप्ति" न्यायानुसार ही अभिप्रेत है.

पुष्टिमार्ग, मर्यादामार्ग या प्रवाहमार्ग, इसी तरह कर्ममार्ग, ज्ञानमार्ग या भक्तिमार्गके यथारुचि अनुसरण करनेका जो स्वातन्त्र्य हमें हमारे भीतर अनुभूत होता है वह भी, जैसा कि निरूपण कर ही चुके हैं, अंशी ब्रह्मके अकुण्ठित स्वातन्त्र्यकी ही हम अंशोंमें प्रकट होती आंशिक अभिव्यक्ति है. अतएव शरणागति कर्म-ज्ञान-भक्तिरूप तीनों मार्गोंमें सहायक अंग भी मानी गयी है, क्योंकि जो शास्त्रोक्त साधनोंसे सम्पन्न हैं उन्हें भी ब्रह्ममाहात्म्य अर्थात् ब्रह्माधीनता के बोध द्वारा अपने कर्तृत्वाभिमानको वशमें लाकर निःसाधनताकी भावनाके साथ अनुष्ठीयमान कर्म-ज्ञान-भक्तिकी साधनाओंमें तत्पर होना उचिततर रीति है.

इस तरह शरणागतिके सर्वसामान्य स्वरूपका उपदेश गीतामें "ये चैव सात्त्विका भावा राजसास्तामसाश्च ये, मत्तएवेति तान् विद्धि न त्वहं तेषु ते मयि त्रिभिर्गुणमयैर्भावैरेभिः सर्वमिदं जगत्, मोहितं नाभिजानाति मामेभ्यः परमव्ययम्, दैवी ह्येषा गुणमयी मम माया दुरत्यया, मामेव ये प्रपद्यन्ते मायामेतां तरन्ति ते, न मां दुष्कृतिनो मूढाः प्रपद्यन्ते नराधमाः माययापहृतज्ञाना आसुरं भावमाश्रिताः (गीता ७।१२-१५) वचनद्वारा दिया गया है.

कर्मयोगांग शरणागतिका "जरामरणमोक्षाय मामाश्रित्य यतन्ति ये ते ब्रह्म तद् विदुः कृत्स्नमध्यात्मं कर्म चाखिलम्" (गीता ७।२९) में निरूपण मिलता है. इसी तरह ज्ञानयोगांग शरणागतिका "बहूनां जन्मनामन्ते ज्ञानवान् मां प्रपद्यते वासुदेवः सर्वमिति स महात्मा सुदुर्लभः" (गीता ७।१९) वचनमें प्रतिपादन हुवा है. भक्तियोगांग शरणागतिका भी वर्णन हमें "ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति भ्रामयन् सर्वभूतानि यन्त्रारूढानि मायया, तमेव शरणं गच्छ सर्वभावेन भारत, तत्प्रसादात्परां शान्तिं स्थानं प्राप्स्यसि शाश्वतम्" (गीता १८।६१-६२) वचनमें उपलब्ध होता है.

शरणागतिका कर्मज्ञानभक्तिमेंसे किसीके भी अंगतया नहीं अर्थात् स्वतन्त्र भगवन्निष्ठ उपायतया "सर्वधर्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज अहं त्वा सर्व

पापेभ्यः मोक्षयिष्यामि मा शुच" (गीता १८।६६) वचनमें प्रतिपादन हुवा है. इसे ही श्रीमहाप्रभुने "एवमाश्रयणं प्रोक्तं सर्वेषां सर्वदा हितं, कलौ भक्त्यादिमार्गा हि दुःसाध्या इति मे मतिः" (वि. धै. आ. १७) वचनमें निरूपित किया है. षोडश ग्रन्थके अन्तर्गत कृष्णाश्रय तथा विवेकधैर्याश्रय में और पञ्चश्लोकीकी अन्तिम तीन कारिकाओंमें भी इसी मुख्य शरणागति, जिसे श्रीविट्ठलनाथ प्रभुचरण 'पृथक्शरणमार्ग' कहते हैं,' का स्वरूप श्रीमहाप्रभुने समझाया है. श्रीवेदान्तदेशिक-विरचित न्यासविंशतिकी कारिका, जो वल्लभ-संप्रदायमें 'न्यासादेश' नाम्ना प्रसिद्ध है, के विवरणमें भी इसी पृथक्शरणमार्ग-की विवेचना है. यही पृथक्शरणमार्ग कर्मादिमार्गोका सहायक अंग तथा अनुकल्प दोनों ही है. वाल्लभसंप्रदायमें अष्टाक्षर मन्त्रोपदेश द्वारा इसी मार्गमें दीक्षित किया जाता है. इसके बाह्य-आभ्यन्तरभेदवश चतुर्विध रूप समझमें आते हैं—

(१) कृति-मति-रतिकी साधनत्वेन-फलत्वेन भगवदेकनिष्ठा
(२) भगवन्माहात्म्य–ज्ञानपूर्वक निःसाधनताकी भावना
(३) विवेक–धैर्य–आश्रय
(४) अष्टाक्षरमन्त्रका मनसा–वचसा निरन्तर अनुसन्धान

(१) पञ्चश्लोकीकी अन्तिम तीन कारिकाओं, जो अन्य भी वैष्णव सम्प्रदायोंमें मान्य हैं, को श्रीमहाप्रभुने शरणागतिके प्रमुख स्वरूपके निरूपणार्थ स्वीकारा है. इनमें षड्विधता यों दिखलायी गयी है—

> अनुकूलस्य संकल्पः प्रतिकूलस्य वर्जनम् ॥
> रक्षिष्यतीति विश्वासो गोप्तृत्ववरणं तथा ॥
> आत्मनैवेद्यकार्पण्ये षड्विधा शरणागतिः ॥ ५ ॥

कुल मिलाकर इसका तात्पर्य यही है कि कृति-मति-रतिमें साधनतया एवं फलतया केवल भगवानमें ही अनन्यनिष्ठा होनी चाहिये.

(२) यह पूर्वोक्त शरणागति तभी सम्भव है जब हमें भगवान्के माहात्म्यका वास्तविक बोध हो. हमें अपने भीतर निःसाधनताका निश्चय हो अथवा शास्त्र-

१. सर्वोत्तमस्तोत्र २५



विहित साधनोंके अनुष्ठानकी सामर्थ्य एवं तत्परता होनेके बावजूद भगवन्माहात्म्यके बोधवश कर्तृत्वाभिमान शिथिल हो गया हो, परिणामतः साधननिष्ठाके बजाय भगवन्निष्ठाका प्रबल बन जाना शरणागतिका एक उल्लेखनीय स्वरूप है. शास्त्रविहित धर्मके भलीभांति अनुष्ठानके हेतुभूत देश-काल-द्रव्य-कर्ता-मन्त्र-कर्मकी यथोक्त शुद्धि अनिवार्य है. इनमें से एक या एकाधिक अंगोंके कलिकालवश अशुद्ध हो जानेके कारण धर्मानुष्ठानमें तत्पर साधकके भीतर भी निःसाधनताका निश्चय उभर सकता है. ऐसी स्थितिमें सर्वथा टूट जानेके बजाय "कृष्णएव गतिः मम" भावका अवलम्बन किया जा सकता है. यह निरूपण श्रीमहाप्रभुने 'कृष्णाश्रय' नामक ग्रन्थमें किया है.

(३) उक्त कृष्णाश्रयके स्वरूपको उसकी इतिकर्तव्यता के साथ श्रीमहाप्रभुने 'विवेकधैर्याश्रय' नामक ग्रन्थमें समझाया है—

(क) विवेक : हरिः सर्वं निजेच्छातः करिष्यति
(ख) धैर्य : त्रिदुःखसहनं धैर्यमामृतेः सर्वतः सदा
(ग) आश्रय : ऐहिके पारलोके च सर्वथा शरणं हरिः

(क) यहां जो कुछ घटित होता है वह वैसी भगवदिच्छाके कारण ही होता है—भगवदिच्छाके बिना कोई भी घटना घट ही नहीं सकती. किसी घटनाको घटित होने देनेमें हमारे सर्वसमर्थ सर्वज्ञ स्वामी भगवानका निगूढ अभिप्राय क्या है यह सहसा समझमें नहीं आ पाता. अतः उद्विग्न होकर भगवानसे कुछ याचना करना या मनौती मनाना अविवेक है.

इसी तरह अपने अन्तर्यामी स्वामीके अधीन रहनेकी भावना करते हुवे अभिमानरहित होकर जो भी भगवदाज्ञा अन्तःकरणगोचर होती, हो उसे अनुसरना चाहिये. सावधानी केवल यही रखनी चाहिये कि अपने शारीरिक आवेगोंको अन्तःकरणगोचर भगवदाज्ञा मानकर क्षुद्र सन्तुष्टिकी भ्रमणामें उलझ नहीं जाना चाहिये.

जैसे अनापत्तिके कालमें शारीरिक आवेगोंको अन्तःकरणगोचर भगवदाज्ञा मान लेनेकी धांधली उचित नहीं है, वैसे ही आपत्तिकालमें भी अन्तःकरणमें स्फुरित होते आपत्तिके प्रत्येक प्रतीकारोपायको शारीरिक आवेगोंसे प्रेरित स्फुरणा माननेकी आत्मजुगुप्सापूर्ण हठ भी उचित नहीं है. अर्थात् धार्मिक

हठाग्रहवश जानबूझकर विपत्ति मोल लेनी भी शरणागतिका भाव नहीं है. देह एवं बुद्धि के आवेगों तथा आग्रहों के बीच धर्मांधर्मके विवेकको जाग्रत रखना शरणागतिके लिये आवश्यक मानसिकता है. यही "सब कुछ भगवदिच्छावश हो रहा है" विवेकको निभानेकी रीति या इतिकर्तव्यता है.

(ख) आधिभौतिक, आध्यात्मिक तथा आधिदैविक दुःखोंको आजीवन झेलना धैर्य है....

परन्तु किसी कष्ट या दुःख का सहज प्रतीकार सम्भव हो तब भी दुःखी रहनेका दुराग्रह धैर्य नहीं है. सुख-दुःख जो भी आ पडे उसे सहजतया स्वीकार लेना धैर्य है. अन्यतरका दुराग्रह अधैर्य है.

हमारे स्वजन या अस्वजनों द्वारा किये मानापमानसे विचलित न होना धैर्य है.

काया-वाणी-मनके प्रवृत्ति—निवृत्तिरूप व्यापारोंको हठात् सम्पन्न करनेका दुराग्रह भी अधैर्य है अतः उससे बचना चाहिये.

यदि इस तरहके धैर्यको धारण करनेकी हिम्मत न हो तो अपने असामर्थ्यकी भावना करते हुवे भगवदाश्रय करना चाहिये.

ये है इतिकर्तव्यता त्रिदुःखोंको आजीवन सहन करनेकी.

(ग) ऐहिक-पारलौकिक, अशक्य-सुशक्य सभी बातोंमें श्रीहरिको केवल आश्रय मानना चाहिये. इसका अनुसन्धान हमारे अन्तःकरण तथा वाणी में निरन्तर बनाये रखना चाहिये.

श्रीहरिके अलावा अन्य किसी भी देवका, शास्त्रतः नियत न हो फिरभी स्वरुचिवश, सकाम या निष्काम भजन करना अन्याश्रय है. स्वेच्छया अन्य देवोंके दर्शनार्थ उनके तीर्थ या मन्दिरोंमें जाना अन्याश्रय है. अन्यत्र कहीं जाते हुवे मार्गमें मिल जानेपर वहां दर्शन-वन्दनद्वारा आदर करना अन्याश्रय नहीं है. शास्त्रविहित कर्मांगभूत प्रार्थनाके अलावा किसी भी अन्य देवकी स्वेच्छया प्रार्थना करना अन्याश्रय है. काय-वाङ्-मनसा अन्याश्रयका वर्जन आवश्यक है.

बहुधा अपने इष्टदेवमें विश्वासकी कमीके कारण हमें अन्याश्रयकी मनोवृत्ति होती है या तो इष्टदेवतया चयन ही नहीं करना या फिर अन्याश्रयकी वृत्ति जागे ऐसा अविश्वास अपने इष्टदेवमें कभी करना नहीं चाहिये.

जब हम जीवनको "प्राप्तं सेवेत निर्मम" की नीतिसे जीते हैं तो अन्याश्रयकी वृत्तिपर काबू पाया जा सकता है. अर्थात् अप्राप्तमें ममता रखना और प्राप्तका असेवन यों दो अतिवादोंसे बचना चाहिये. इससे यथोक्त विवेकधैर्यादिका निर्वाह शक्य हो या न हो शरणभावनाका अनुसन्धान बनाये रखना चाहिये. ऐहिक-पारलौकिक अशक्य-सुशक्य सभी बातोंमें सर्वथा श्रीहरिको ही केवल आश्रय मानना चाहिये.



ये अनन्याश्रयको निभानेकी इतिकर्तव्यता है. इनका निरूपण 'विवेकधैर्याश्रय' नामक ग्रन्थमें श्रीमहाप्रभुने किया है.

(४) जिनसे विवेकधैर्याश्रयोक्त उपदेश निभते हों या न निभते हों उनके लिये भी शरणागतिके चतुर्थ बहिरंग धर्मका उपदेश श्रीमहाप्रभुने 'नवरत्न' नामक ग्रन्थके उपसंहारमें किया है.

हम जिन बातोंको धर्मबुद्धया अनुसरना चाहते हों कभी वे भी हमसे निभ नहीं पाती. स्वाभाविकतया ऐसी स्थितिमें चित्तमें आत्मग्लानि उद्वेग या निराशा के भाव घिर आते हैं. परन्तु निःसाधन जीवको ऐसे विषादपूर्ण भावोंके बजाय जो कुछ घटित हो रहा है उसे भगवल्लीला मानकर अष्टाक्षर मन्त्रका वाचिक तथा मानसिक अनुसन्धान बनाये रखना चाहिये.

भगवल्लीलाका बोध भगवन्माहात्म्यका बोध है. शास्त्रवचनोंका दूसरा उपदेश्य विषय ब्रह्मतादात्म्य है. तादात्म्यानुसन्धानरहित केवल भगवन्माहात्म्यका अनुसन्धान कर्मयोग या शरणागति के अनुष्ठानमें सहायक बन सकता है. माहात्म्यानुसन्धानरहित ब्रह्मतादात्म्यानुसन्धान ज्ञानयोगके अनुसरणमें सहायक बन सकता है. भक्तके लिये, किन्तु, माहात्म्यबोधपूर्वक तादात्म्यानुसंधान अथवा तादात्म्यबोधपूर्वक माहात्म्यानुसंधान अपरिहार्य है.

### भक्ति=भगवन्माहात्म्यबोधपूर्वक ब्रह्मतादात्म्यबोध

तत्त्वार्थदीपनिबन्धके शास्त्रार्थप्रकरणकी इकतालीसवीं कारिकाके प्रकाशमें "माहात्म्यज्ञानस्य उपयोगम् आह....भक्तिसिद्धयर्थम्. भक्तेः अंशद्वयमिति.... द्वितीयांशम् आह 'तत्त्वमस्या'दिकं तथा कथयति" वचनके अनुसार जीव-ब्रह्मका तादात्म्य वाल्लभ वेदान्तमें भक्तिका साधक है बाधक नहीं. वाल्लभ वेदान्त आत्यन्तिक एकत्व तथा आत्यन्तिक द्वित्वको भक्तिमें बाधक मानता है, तादात्म्यको नहीं. क्योंकि तादात्म्य वस्तुतः एकत्वमें द्वित्वका अनुभाव है

तथा अनुभूतितः द्वित्वमें एकत्वकी अनुभूति या अनुदर्शन है.[1] श्रीमहाप्रभु कहते हैं "स्नेहो भक्तिः, 'रतिः देवादिविषयिणी भाव इत्यभिधीयते' रतिः स्नेहो, देवत्वं माहात्म्यम्. तद् आत्मत्वेन ज्ञाते भवति, तेन भजनार्थमेव आत्मत्वेन तन्निरूपणं माहात्म्यं च उच्यते अन्यथा वाक्यद्वयं ब्रह्मप्रकरणे व्यर्थं स्यात्" (तः दी. नि. १।४२). अतएव "न वा अरे सर्वस्य कामाय सर्वं प्रियं भवति आत्मनस्तु कामाय सर्वं प्रियं भवति" वचनमें ऐसा अर्थ प्रतीत होता है कि वस्तुमात्रमें आत्मोपाधिक या आत्मीयतोपाधिक स्नेह होता है. परन्तु "वाक्यान्वयात" (ब्र. सू. १।४।१९) तथा "अहमात्मात्मनां धातः प्रेष्ठः सन् प्रेयसामपि अतो मयि रतिं कुर्याद् देहादिर्यत्कृते प्रियः" (भाग. तथा सुबो. ३।९।४२) वचनोंके आधारपर यह स्पष्ट हो जाता है कि स्वयं जीवात्मामें भी स्नेह परमात्मोपाधिक है. अर्थात् परमात्माके निरुपाधिक प्रियत्वकी ही अनुसंक्रान्ति जीवात्मामें होती है तथा जीवात्माके भीतर अनुसंक्रान्त परमात्मप्रेमके कारण ही देह-गेहादि भी प्रिय लगने लगते हैं. जैसे गेहके भीतर देह रहता है तो गेह प्रिय बन जाता है, वैसे ही देहके भीतर प्रियतर जीवात्मा रहती है, अतः देह भी प्रिय लगता है. इस प्रियतर जीवात्मा के भीतर रहनेवाला परमात्मा स्वयमेव प्रियतम है सर्वान्तर्यामी[2] आनन्दमय[3] होनेके कारण.

अतः तादात्म्यके कारण ही परमात्मा और जीवात्मा के बीच आत्मात्मीयभाव ग्रहीत हो जाता है. जड-जीवात्मक जगतमें ब्रह्मकी सत्ता तथा चेतना प्रकट हुयी है. अतः आत्यन्तिक द्वित्व माना नहीं जा सकता. इसी तरह यह जड-जीवभावका रूपभेद परमात्माके आनन्दके निरोधान द्वारा सम्पन्न किया गया है अतः आत्यन्तिक एकत्व भी उपपन्न नहीं होता है.

अतएव वाल्लभ वेदान्तको अभिमत भक्तिके मौलिक स्वरूप समझनेके लिये श्रीमहाप्रभुके अधोनिर्दिष्ट दो वचन अतीव उपकारी हो सकते हैं—

(१) अतः स्नेहः पदार्थान्तरम्. स भगवन्निष्ठ एव भगवद्विषयकः ज्ञानवद् ऐश्वर्यवद् वा भगवत्सम्बन्धात् तन्नैकट्यात् अन्यत्रापि भासते. उष्णस्पर्शवत् यथा-यथा भगवन्नैकट्यं तथा-तथा स्नेहातिशयः. शारीरेप्यात्मनि तेन सह अतिनैकट्यात् परमस्नेहवत्त्वम्. एवम् अध्यासेन[1] अन्यत्र (सुबो. १।१९।१६).

(२) प्रीतिस्तु भगवद्धर्मः भगवान् सर्वेभ्यः जीवेभ्यः तं खण्डशः दत्तवान् सुखार्थम् अतः यत्रैव प्रीयते तत् सुखं भवति. ततः स्वसुखमेव स्वस्य भवति इति उक्तं भवति (सुबो. २।२।७).

१. ईशा. उ. ७.
२. अणुभा. १।२।२०
३. अणुभा. १।१।११



इन तथा ऐसे ही अन्य वचनोंके निगूढ तात्पर्यका अवगाहन करनेपर वाल्लभ वेदान्तसिद्धान्तके अनुसार बाह्याभ्यन्तरभेदवश भक्तिके छह प्रमुखपक्ष समझमें आते हैं—

(१) **निरुपाधिकरति=आत्मरति** : आत्मरमणशील एवं आत्मरतिशील परमात्माकी आत्मरति ही खण्डशः हमारे भीतर विद्यमान होनेसे तथा भगवान्की ही एक शक्ति अविद्याके वशीभूत होनेसे जीवात्मामें वह खण्डशः विद्यमान आत्मरति ही विषयाभिमुख बनकर क्षुद्र विषयासक्ति बन जाती है. क्योंकि आत्मेतर विषयोंमें हमारी आसक्ति अविद्याजन्य आत्माध्यासमूलक अथवा आत्मीयत्वाध्यासमूलक होती है, अतः वह निन्दनीय मानी गयी है. स्वयं जीवात्मा भी आत्मरतिका मूलविषय तो है नहीं. अतएव निजात्मरति भी आध्यासिक ही है. आत्मरतिका मूल विषय तथा अधिकरण तो केवल परमात्मा ही होता है. अतः केवल परमात्मरति ही आविद्यक-अध्यासदोषसे रहित हो सकती है, अतएव निरुपाधिक भी. यह जीवात्माके भीतर तब तक न तो प्रकट हुई स्वीकारी जा सकती है और न समझमें ही आ पाती है जब तक जीवात्मा-परमात्माके बीच विद्यमान तादात्म्यबोधसे हम सम्पन्न न हो पायें. स्व-परमात्म-तादात्म्यबोधसे सम्पन्न होते ही जीवात्माको अपनी अधिकरणताके साथ भासित होती आत्मरतिके मूलविषय अंशी परमात्माके प्रति चित्ताकर्षण हो जाता है. भगवानकी पुष्टिशक्तिका यह कार्य होनेसे परमात्माके प्रति निरुपाधिक आसक्तिको 'पुष्टिभक्ति' कहा जाता है. पुष्टिभक्ति साधन-साध्य नहीं होती कृपैकलभ्य होती है. जैसे अविद्याशक्तिवश जीव संसारी बन जाता है. वैसे ही विद्याशक्तिवश ज्ञानी एवं मुक्त हो जाता है. अर्थात् माहात्म्यानुसंधानरहित अत्यधिक तादात्म्यानुसन्धानवश जीवात्मा परमात्मामें लीन हो जाती है, भक्ति नहीं कर पाती. यही गति तादात्म्यानुसन्धानरहित अत्यधिक

१. त. दी. नि. १।३२

माहात्म्यानुसन्धानवालोंकी भी होती है. माहात्म्यबोधपूर्वक तादात्म्यानुसंधानशील साधकोंके भीतर ही पुष्टिभक्ति उभर पाती है. यह सन्तुलन पुष्टिशक्तिका कार्य है. विरुद्धधर्माश्रय ब्रह्मके दो विरुद्धसे प्रतीत होते धर्म माहात्म्य एवं तादात्म्य हैं. इन दोनों परस्पर विरोधी ब्रह्मधर्मोंका आनन्द भक्त ही लूट पाता है. अतः उसे "अहं ब्रह्मास्मि" के बजाय माहात्म्यबोधवश "अहं ब्रह्मणोस्मि" तथा तादात्म्यबोधवश "ब्रह्म ममैवास्ति" का आनन्द अनुभूत होता है.

(२) **शास्त्रवर्णितमाहात्म्यज्ञानपूर्वक निष्काम भगवत्स्नेह** भक्तिका केन्द्रवर्ती भाव है. जैसा कि हम देख आये तादात्म्यबोध माहात्म्यबोधपूर्वक ही अभिप्रेत होनेसे उभयविध अपरोक्ष अनुभूतिरूप भी हो सकता है तथा परोक्ष अनुभूतिरूप भी. श्रीमहाप्रभु कहते हैं कि "आवृत्तिः श्रवणादीनां नवकृत्वोपदेशतः दर्शनार्थत्वतो लिंगादपि व्रीह्यवघातवत् आवृत्तौ श्रवणादीनामात्मेति स्याद् दृढा मतिः आपततो दर्शनं तदभेदेनापि बोध्यते" (अणुभा. ४।१।१). निबन्धमें भी श्रीमहाप्रभुने यह स्पष्टीकरण दिया है कि साक्षात्कार ब्रह्माधीन अर्थात् भगवदिच्छाके अधीन है. शास्त्रतः ब्रह्मके माहात्म्य एवं तादात्म्य का परोक्षबोध सम्भव है—"साक्षात्कारस्तु ब्रह्माधीनः प्रसन्नं तद् आविर्भवति इति लोकरीत्या अवगम्यते. श्रुतिश्च पुरुषार्थपर्यवसानं कथयति (त. दी. नि. १।४२). भगवद्विषयक कर्म-ज्ञान-भक्तिका अनुसरण जीवात्माके लिये शक्य पुरुषार्थका पर्यवसान है, भगवत्प्राकट्य भगवदिच्छाधीन है.

(३) **भगवद्रूपगुणनामलीलास्थलानुरक्ति** : इस तरह शास्त्रवर्णित भक्तिकी भावनाके उद्बुद्ध हो जानेपर भगवद्रूप-भगवद्गुण-भगवन्नाम-भगवल्लीला तथा लीलास्थलीके प्रति विशेष माहात्म्यबुद्धि तथा अनुरक्ति स्फुरित होने लगती है. अतः इनसे जुडे रहनेमें भक्तको अपने भीतर विद्यमान आत्मरतिके उद्बोधनका निमित्त मिल जाता है. यह "भक्तिस्त्वय्युपयुज्येत कीदृशी सद्भिरादृता?" (भाग ११।११।२६) प्रश्नका उत्तर देते हुवे भगवान्ने "ज्ञात्वा-ज्ञात्वाथ ये वै मां यावान् यश्चास्मि यादृशो भजन्त्यनन्यभावेन ते मे भक्ततमा मताः मल्लिंगमद्भक्तजनदर्शनस्पर्शनार्चनं, परिचर्या स्तुतिः प्रह्वगुणकर्मानुकीर्तनम्। मत्कथाश्रवणे ...." (भाग ११।११।३३–४८) श्लोकोंमें विस्तारसे समझाया है. जो प्रथमतः श्रद्धाविश्वास बाह्यक्रियाके रूपमें रुचिवश पनपता है वही प्रारम्भ करनेपर शनैःशनैः भक्तिमें फलित हो जाता है.



(४) **दास्य-सख्य-वात्सल्य-मधुरभावोंकी भावना** : इन भगवद्रूपगुणनामलीलादिसे जुडी बाह्य क्रियाओंका यथाविधि अनुष्ठानाग्रह बाह्याडम्बरमें विकृत न हो जाये एतदर्थ अपने भजनीयस्वरूप, भजनस्वरूप तथा भजनकर्ताके स्वरूप के बारेमें यथोचित दास्यभाव सख्यभाव वात्सल्यभाव या माधुर्यभावकी भावनाओंको हृदयमें करना भी आवश्यक है. यह मानसव्यापार "स मानसीन आत्मा जनानाम्" (चित्सु. ११।१।२) वचनोक्त परमात्माका मानस संग हमें प्रदान करता है. भगवान् कहते हैं—"विषयान् ध्यायतः चित्तं विषयेषु विषज्जते मामनुस्मरतः चित्तं मय्यैव प्रविलीयते" (भाग. ११।१४।२७).

(५) **शास्त्रविहित नवधा भक्ति** : पूर्वोक्त भावभावना करने लायक अपने आपको बनानेके लिये ही भक्तिशास्त्रमें औपनिषदिक श्रवण-मनन-निदिध्यासनस्थानीय नवधा भक्तिके अनुष्ठानका प्रकार उपदिष्ट हुवा है. इसका प्रयोजन भी मूलतः काय-वाङ्-मनसा जीवात्माको भगवत्संग प्रदान करना है. संगके कारण कायिक, वाचिक मानसिक व्यापारोंके त्रिविध आयामोंमें जीवात्मा परमात्माके साथ जुड जाती है. "श्रवणं कीर्तनं विष्णोः स्मरणं पादसेवनं अर्चनं वन्दनं दास्यं सख्यमात्मनिवेदनम्" (भा. ७।५।२३). इस नवधा भक्तिके स्वरूपको अधोनिर्दिष्ट तालिका द्वारा सरलतासे समझा जा सकता है.



अतएव श्रीमहाप्रभु कहते हैं "बाह्याभ्यन्तरभेदेन रूपे भेदद्वयं मतं नाम्नि चैकं ततस्त्रेधा भक्तिमार्गो निरूपितः" (त. दी. नि. २।२५३–२५४). शास्त्रोक्त नवधा भक्तिका पुष्टिमार्गीय भक्तिसाधनाके अन्तर्गत यथायथ विनियोग हुवा ही है.[१] यह जगत्, क्योंकि, नामरूपधारणात्मिका क्रीडा है, अतएव श्रीमहाप्रभु कहते हैं, "रूपनामविभेदेन जगत् क्रीडति यो यतः" (त. दी. नि. १।१). रूपरतिके तहद भगवत्स्वरूपसेवा तथा नामरतिके अन्तर्गत भगवल्लीलाकथाका श्रवण-कीर्तन-स्मरण किया जाता है. इनका समुच्चय भी सम्भव है. अतएव पादसेवन-अर्चन-वन्दनादि बाह्य क्रियाओंका दास्य-सख्य-आत्मनिवेदनभाव-भावनात्मिका आन्तर क्रियाओंके साथ भी अनुष्ठान किया जा सकता है. अतः सेवामें भी भगवत्स्वरूप या भगवल्लीला का यथोचित रीतिसे श्रवण-कीर्तन-स्मरण अनुमत ही है.

(६) **सत्संग :** गीतामें कहा है "ध्यायतो विषयान् पुंसः संगस्तेषूपजायते संगात् सञ्जायते कामः" (गीता २।६२). अतः भक्तोंके संगसे अथवा शास्त्रोंके संगसे हृदयमें भक्तिभावके अंकुरित हो पाने लायक वातावरणमें जीवात्मा पहुंच पाती है. अतः भगवदीय भक्तोंका संग भी भक्तिका एक बहिरंगतम किन्तु प्राथमिक और आवश्यक पक्ष है.

संक्षेपमें भक्ति अपने अन्तरंगतम एवं बहिरंगतम पक्षोंमें समृद्ध होकर निरुपधि परमात्मरतिके रूपमें जीवात्मामें प्रकट हो जाती है. यह एक विलक्षण प्रकार वरणका है, इसी भक्तिको मूलतः स्थायिभाव मानकर श्रीमहाप्रभुने सेवा-कथाका उपदेश दिया है.

## 'भज्'=सेवायाम्

**(१) 'भज' इत्येष वै धातुः सेवायां परिकीर्तितः।**
**तस्मात् सेवा बुधैः प्रोक्ता 'भक्ति' शब्देन भूयसी ॥**

क्योंकि 'भज्' धातुसे 'भक्ति' शब्द निष्पन्न हुवा है, अतः भगवत्स्वरूप-सेवारहित भक्तिको वाल्लभ वेदान्तमें बहुत प्रशस्त नहीं माना जाता है. इसी तरह पूर्वोक्त रूपवाली भक्तिसे रहित केवल क्रियात्मिका सेवा भी बहुत प्रशंसनीय नहीं

१. अणुभा. ३।४।३३



है. अतः भगवद्भक्ति भगवत्स्वरूपसेवात्मिका तथा भगवत्स्वरूपसेवा भगवद्भक्त्यात्मिका होनी आवश्यक है. ऐसा होनेपर ही वह भगवत्कृत अत्युत्कृष्ट वरणका व्यापार मानी जा सकती है. इसे शास्त्रीय परिभाषामें कहना हो तो ऐसे कहा जा सकता है कि हमारे घरमें बिराजमान भगवत्स्वरूप आलम्बनविभाव, सेवाके क्रियाकलापोंमें प्रकट होती मानसिकता सञ्चारिभाव; और भगवच्छृंगारादि तथा भगवत्कीर्तन सेवामें उद्दीपनविभाव बनते है. इसी तरह सेव्यमान प्रभुके स्वरूपमें प्रकट होते हाव-भाव अनुभाव हैं. इस तरह विभावानुभावसञ्चारिभावसे निष्पन्न स्थायिभाव भक्ति रस है. भक्ति मूलरूपतया निरुपधि स्नेह होती है, यह तो हम कह ही चुके हैं. अतः स्नेहके द्विदलात्मक होनेसे वह सेवा-कथात्मिका स्वीकारी गयी है. श्रीमहाप्रभु कहते हैं "सेवायां कथायां वा यस्यासक्तिः दृढा भवेत् यावज्जीवं तस्य नाशो न क्वापीति मतिर्मम" (भ. व. ९).

(२) **चेतस्तत्प्रवणं सेवा :** सेवाका स्वरूप समझाते हुवे सिद्धान्तमुक्तावलीमें श्रीमहाप्रभु कहते हैं—"कृष्णसेवा सदा कार्या मानसी सा परा मता चेतस्तत्प्रवणं सेवा" (सि. मु. १–२). पुष्टिभक्तके लिये आवश्यक है कि उसे कृष्णसेवा सदा करनी चाहिये. सेवा, मूलतः, हमारे चित्तको भगवत्प्रवण बनाना है इतना कि बाह्य रूपमें देहसे क्रियात्मिका सेवा न भी करते हों परन्तु मनमें निरन्तर वही चलती रहे. अर्थात् मन भगवत्सेवामें निरतिशय तल्लीन हो जाये. यह मानसी सेवा की नहीं जाती किन्तु होने लग जाती है और वही सेवाकी फलावस्था है.

(३) **स्वरूप-लीला-भाव-भावना :** सम्प्रदायके दुर्भाग्यवश वर्तमान कालमें अधिकांश आचार्यवंशजोंकी भगवत्सेवा स्वधर्मके बजाय या तो आजीविकाका साधन या मार्गप्रचारका साधन केवल बन गयी है. परिणामतः धर्मनिरपेक्ष कानूनोंकी क्रूर-दृष्टिके कारण प्रायः अनेक आचार्यवंशजोंके घर आज सार्वजनिक —आराधनास्थलोंके न्यासमें विकृत हो गये हैं. वाल्लभ सिद्धान्तका इससे अधिक निष्ठुर बध सम्भव नहीं. आज स्वयं आचार्यवंशजोंके लिये स्वसेव्य स्वरूपोंकी शिशु-बाल-कुमार-किशोर रूपोंकी भावना, सेवाकी ब्रजलीलामयी भावना तथा स्वयम्में दास्य-सख्य-वात्सल्य-माधुर्यभावोंकी हृदयमें भावनाओंको करते हुवे सेवा कर पाना सम्भव नहीं रह गया है. व्यावसायिक बाह्याडम्बरोंके कारण भावविहीन कर्मचारिओंके बिना भगवत्सेवाके बिगडे हुवे बखडजंतरमें

स्वयं आचार्यवंशज हार्दिक रुचिसे तत्पर नहीं हो पाते. आजीविकार्थ व्यापारतया अथवा विवशतया सार्वजनिक न्यासमंदिरोंमें नोकरीके रूपमें खुले दर्शनोंमें आरती करते-करते मन उचट जाता है. अतः स्वरूप-लीला-भाव—भावनापक्षकी भक्तिसाधनामें आज घोर उपेक्षा इसे स्मृतिशेष बना देनेकी सीमापर पहुंच गयी है.

भक्तिवर्धिनीमें श्रीमहाप्रभुका स्पष्ट विधान है "बीजदार्ढ्यप्रकारस्तु गृहे स्थित्वा....कृष्णं भेजत्" (भ. व. २) इसकी व्याख्या करते हुवे श्रीमहाप्रभुके पौत्र श्रीगोकुलनाथजी, अन्य भी सभी व्याख्याताओंकी तरह, स्पष्टीकरण देते हैं—"तु शब्देन एतदतिरिक्तप्रकारान्तरव्युदासः स्वमार्गीयभगवद्भजनं तु गृहस्थित्यभावे न सम्भवतीति पूर्वं गृहस्थितिमेव आहुः गृहे स्थित्वा इति" (भ. व. वि. २). यही बात भगवान्ने भी कही है "गृहशुश्रुषणं मह्यं दासवद् यदमायया अमानित्वमदम्भित्वं कृतस्यापरिकीर्तनम्" (भाग ११।११।३९–४०). कहां "कृतस्य अपरिकीर्तनम्" का आदर्श और कहां "सार्वजनिकप्रदर्शनाय करणम्" की आधुनिक दुर्दशा! भाष्यकार, अतएव, कहते हैं "गुप्तस्यैव अभिवृद्धिस्वभावकत्वाद आश्रमधर्मैः लोके स्वं भगवद्भावम् अनाविष्कुर्वन् भजेद्" (अणुभा. ३।४।४९). इस वचनमें आवश्यकतया विहित भावसंगोपनकी गरिमाके साथ साथ भावभावनात्मिका सेवा आज खपुष्पायित बनायी जा रही है. सिद्धान्त परन्तु इस विषयमें नितान्त स्पष्ट है.[1]

चित्तकी भगवत्प्रवणताका एक प्रकार सविकल्पक या निर्विकल्पक समाधिरूप भी होता है. इसी तरह अवतारकालमें काम-क्रोध-भय-मात्सर्यादि रूपोंमें भी हो सकता है. श्रीमहाप्रभुप्रवर्तित पुष्टिमार्गीय अनुरागात्मिका साधनामें किन्तु इन्हें प्रशस्त नहीं माना जा सकता. शास्त्रोंमें भगवानकी दया-क्षमा-प्रसाद-कृपा आदिके माहात्म्यवर्णनार्थ उन-उन कथाओंकी फल-श्रुति कितनी भी उत्तम क्यों न हो! यहां उल्लिखित त्रिविध भावनाओंको भावके रूपमें संनिरूढ करनेवाली भक्तिमयी भगवत्प्रवणता ही अभीष्ट है. अतएव श्रीमहाप्रभु कहते हैं "कौण्डिन्यो गोपिकाः प्रोक्ता गुरवः साधनं च तद्भावो भावनया सिद्धः साधनं नान्यदिष्यते" (संन्या. नि ८). अतएव "तादृशी भावना कार्या यथा भावांकुरोदयः, श्रीमदाचार्यकृपया भवेद भावो न चान्यथा, भावो भावनया सिद्ध इति वाक्यात् प्रतीयते, तद्वाक्यपरिनिष्ठानां हृदि भावांकुरो भवेद." वचन उपलब्ध होते हैं.

---

१. अणुभा. ३।४।४२–५०



इन त्रिविध भावनाओंमें सर्वप्रथम अपने सेव्य स्वरूपके बारेमें कुछ भावनायें करनी चाहिये. इस स्वरूपविषयक भावभावना तथा प्रतीकोपासना में भेद हैं. साधक जब स्वयं अपने उपास्यको प्रतीकत्वेन परमात्मासे भिन्न मानकर उसे परमात्मामें चित्तैकाग्र्यका केवल उपकरण मानता हो तो 'प्रतीकोपासना' कहलाती है. "अतद्रूपेण तत्त्वोपासनं हि 'प्रतीकम्' इति उच्यते" (अणुभा. ४।१।४) भाष्यकार यह स्पष्टीकरण भी देते हैं कि सर्वत्र ब्रह्मदृष्टिको प्रतीकोपासना नहीं माना :जा सकता है. क्योंकि वस्तुतः सभी कुछ ब्रह्मात्मक हैं ही—"ऐतदात्म्यमिदं सर्वम्" (छा. उ. ६।८।७). अतः भगवन्मूर्तिकी भगवत्प्रतीकतया उपासना मर्यादामार्गीय शास्त्रविहित उपासनाका एक प्रकार है. शास्त्रविहित होनेके कारण यथाधिकार मान्य होनेपर भी वह पुष्टिमार्गीय साधकके लिये मान्य नहीं है. उदाहरणतया अपने घरके कूपजलसे स्नान करते समय गंगाजलकी भावना तथा हरिद्वार-काशी आदि तीर्थोंमें किसी एक निश्चित घाटपर गंगाके दर्शन-अर्चन-स्नानका आग्रह या भाव यों दोनोंमेंसे प्रथमको गंगाजलकी प्रतीकोपासना माना जा सकता है परन्तु द्वितीय प्रकारको नहीं. अतएव श्रीमहाप्रभु कहते हैं "यन्मूर्तौ कृतं सर्वं भगवति कृतं भवति. मूर्तेः भगवत्त्वं त्रेधा निरूपयन्ति....(१) वस्तुविचारेण सर्वस्य भगवद्रूपत्वात् विशेषस्तु अयम्. 'एनम् उद्धरिष्यामि' इति तदा मृदादेः प्रादुर्भूतः, (२) भक्तिमार्गानुसारेण आह तत्र च स्थितं, मूर्तौ स्थितं, परं यत्र हस्तः तत्र हस्तः तत्तदवयवेषु तत्तदवयवा इति. तत्र हेतुः व्यापकं साकारं ब्रह्मेति अतः सर्वे कटकाद्युपचारा भगवदवयवेष्वेव साक्षात्कृता भवन्ति, (३) उपासनामार्गानुसारेणापि मूर्तावेव भगवद्भजनं भवति इत्याह मन्त्रस्यापि विधानतः इति" (त. दी. नि. २।२२८–२२९). अतएव भगवन्मूर्तिमें वास्तविक व्यापक-साकार-ब्रह्मकी अपरोक्षानुभूति ज्ञानयोग या भक्तियोगके असामर्थ्यवश न भी होती हो परन्तु यथारुचि श्रीकृष्णके शिशु-बाल-कुमार-किशोरादि दिव्य रूपोंकी भावना करनी चाहिये.[1]

---

१. अणुभा. ३।३।९

तदनुकूल सेवाकी क्रियाओंमें भी व्रजलीलाकी भावना करनी चाहिये. अपने घरके सेवास्थलमें लीलानुरूप स्थलोंकी भावना करनी चाहिये. व्रजभक्तोंके विभिन्न भाव हमारे हृदयमें संनिरूढ न भी हुवे हों तो भी उन-उन लीला तथा भावों के उद्‌बोधक पदादिके गायनादि द्वारा भावनायें करनी चाहिये. यही बात श्रीमहाप्रभुने "सर्वदा सर्वभावेन भजनीयो व्रजाधिपः स्वस्यायमेव धर्मो हि" (चतुश्लोकी १) वचनमें कही है.

व्रजलीलामें भक्त-भगवानके बीच चलती दिव्य लीलाओंमें प्रतिबन्ध उपस्थित करने आये असुरोंकी भावना भी श्रीमहाप्रभुने समझाई हैं कि पूतना व्रजभक्तोंकी अविद्या थी, तृणावर्त राजसभाव, इसी तरह अहंकार, इन्द्रियाध्यास, विषयासक्ति आदि अनेक आसुरभावोंकी भावना वर्णित हुयी हैं. आज भी उसी तरह श्रीमहाप्रभुके भक्तिमार्गीय सिद्धान्तोंके अज्ञानवश विपरीताचरण, यथा, आजीविकार्थ सार्वजनिक मन्दिरमें तनुजा सेवा करने या द्रव्योपार्जनार्थ आयोजित होती व्यावसायिक झांकिओंमें उपस्थित होकर वित्तजा सेवा करने वालोंके बारेमें शिशु कृष्णको अपने विषलिप्त स्तनोंसे पयःपान करानेवाली बालघातनी राक्षसी पूतनाकी तथा तृणावर्तकी भावना की जा सकती है! इसी तरह सार्वजनिक मन्दिरप्रणाली, जो श्रीमहाप्रभुके भक्तिमार्गीय सिद्धान्तके निष्ठुर वधका षडयन्त्र है, उसके सञ्चालनका उत्तरदायित्व अपने कन्धोंपर उठानेके मोहवश अपसिद्धान्तसमर्थक व्यक्तिओंमें प्रलम्बासुरकी या बकासुरकी भावना भी की जा सकती है!! जो भी सरकारी विभाग पुष्टिमार्गीओंसे उनके आराध्य कृष्णस्वरूपको छीन कर सार्वजनिक न्यासमें बलजबरीसे ले जाता हो उसके कृत्य बारेमें कंसकृत अन्यायोंकी भी भावना की जा सकती है!!! अस्तु.

इसी तरह जिनसे भगवत्सेवा—कथा, दोनों निभती हो उन्हे व्रज तथा वृन्दावन में रात्रिदिवस भगवत्संयोग-विरहके चक्रके आवर्तनकी भावना करनी चाहिये. जिनसे भगवत्सेवा निभती न हो तो उन्हें भगवानके मथुरा पधार जानेके बाद हुवे विरह तथा उद्धवजीद्वारा वर्णित भगवच्चरित्रश्रवणकी भावना करते हुवे भगवत्कथाश्रवण करना चाहिये. यह सेवा-कथा तथा केवल कथाकी भावना श्रीमहाप्रभुने 'निरोधलक्षण' नामक ग्रन्थमें समझायी है. इन भावनाओंके स्वरूपकी जानकारी सेवामें समायोजित भगवदीयोंद्वारा विरचित पदोंसे भी मिल सकती है.



(४) **आत्मसमर्पण :** उल्लिखित भक्तिमार्गीय सेवाप्रकारके अनुष्ठानमें प्रवृत्त करनेको आत्मसमर्पणकी दीक्षा द्वारा दीक्षित करनेकी आज्ञा श्रीयमुनातटपर उदित गोकुलेन्दु भगवान् श्रीकृष्णने निजमुखारविन्दसे की थी. आत्मसमर्पणका उपदेश वैसे तो, उपनिषद[1], गीता[2] तथा भागवतादि[3] शास्त्रोंमें सर्वदा उपलब्ध था ही किन्तु साक्षाद् भगवदाज्ञावश दीक्षारूपेण उसे मार्गायित किया गया. यह श्रीमहाप्रभुने 'सिद्धान्तरहस्य' नामक ग्रन्थमें निरूपित किया है.

आत्मसमर्पणदीक्षामन्त्रमें पञ्चपर्वा अविद्याके प्रतिकाररूपेण पांच पर्व दृष्टिगत होते हैं—

(क) परमानन्दरूप अंशी परमात्मामेंसे व्युच्चरित जीवात्माको उसके स्वरूपकी स्मृति प्रथम अंश या पर्व द्वारा करायी जाती है.

(ख) परमानन्दरूप परमात्मा भगवान श्रीकृष्ण हैं; तथा जगत्में सब कुछ उनकी लीलार्थ प्रकट हुवा है; यह द्वितीय अंश या पर्व द्वारा उपदेश्य है.

(ग) अहन्ता-ममतास्पद हमारे देह-गेहादि सभी कुछ वस्तुओंके साथ हमें श्रीकृष्णके प्रति समर्पित होना चाहिये. न तो व्यर्थमें अहन्ता-ममतास्पद वस्तुओंके त्यागमें और न ही भगवत्समर्पण-विनियोगरहित भोगमें ही उलझनेकी कोई आवश्यकता भक्तिमार्गमें है. यह तृतीय पर्व है.

(घ) चतुर्थ पर्वमें हमारी अहन्ताको दास्यभावनासे सुसंस्कृत करनेका उपदेश है. यह कृष्णमाहात्म्योपदेश है.

(ङ) पञ्चम पर्वमें हमें कृष्णके प्रति प्रेमोद्‌बोधक उपदेश तथा प्रिय होनेका आश्वासन भी परोक्षवृत्तिसे दिया गया है. यह कृष्णतादात्म्योपदेश है.

(५) **अहन्ताममताविनियोग=तनुवित्तजा :** वैसे तो यह सेवाका बहिरंग रूप है परन्तु महत्व इसका लेशतः भी न्यून नहीं है. हम कह चुके हैं कि भक्तिका अधिकारी "न निर्विण्णो नातिसक्तः" (भाग ११।२०।८) माना गया है. निर्विण्णका निर्वेद यदि ज्ञानमूलक हो तो दोषरूप नहीं होता किन्तु दोषदृष्टिमूलक होनेपर निर्वेद अहंकारका ही एक विकृत अन्यतमरूप भी हो सकता है. इस अहंकारकी आहुति ब्रह्माग्निमें "अहं ब्रह्मास्मि" या "ज्योतिर्ज्वलति ब्रह्माहमस्मि योऽहमस्मि ब्रह्माहमस्मि अहमेवाहं मां जुहोमि

---

१. बृहद. उ. २।६।१५ २. गीता १८।६३ ३. भाग ९।४।६५

स्वाहा" (महाना उ. ५।१०) मन्त्र द्वारा निरूपित है. निर्विण्णके ममताके संस्कारकी तो आवश्यकता नहीं अप्रसक्त होनेसे. इसी तरह सकाम साधककी ममताका संस्कार "अग्नये इदं न मम" इत्यादि मन्त्रोंद्वारा निरूपित है. कामानुरक्तकी अहन्ता तो काम्य विषयके सामने वैसे भी झुकी ही रहती है. भक्तिमार्गीय साधकके तो अहन्ता-ममता दोनों ही अतिरेकग्रस्त न भी हों तो भी उन्हें भक्तिमार्गीय संस्कारोंसे परिशुद्ध रखना तो आवश्यक ही है. अतः तनुविनियोग भगवत्सेवामें अहंकार या अहन्ता का परिमार्जन है और वित्तविनियोग ममताका. सावधानी इसमें श्रीमहाप्रभुप्रभृति प्राचीन आचार्योंने भारपूर्वक यही दिखलायी हैं कि 'तनुवित्तजासेवा'का "तनुजा और/अथवा वित्तजा" ऐसा दुरर्थ कभी सोचना भी नहीं चाहिये. भगवत्सेवाद्वारा यदि चित्तको भगवत्प्रवण बनाना हो तो निज-तन और निज-धन का समुचित विनियोग अपरिहार्य है. अर्थात् भगवत्सेवार्थ अन्यका आर्थिक सहयोग स्वीकारना अथवा भगवत्सेवार्थ किसीको आर्थिक सहयोग देना भक्तिके विशुद्ध भावको आजीविका बनानेका षडयन्त्र है. इसी षडयन्त्रकी शिकार हो जानेके कारण पुष्टिमार्गीय साधनाप्रणाली वर्तमानकालमें आसुरभावोंसे प्रदूषित हो गयी है. इसका विस्तृत विमर्श 'सिद्धान्तमुक्तावली' नामक ग्रन्थमें श्रीमहाप्रभु, उनके आत्मज श्रीविट्ठलनाथप्रभुचरण तथा परवर्ती श्रीपुरुषोत्तमजी आदि अनेक व्याख्याकारोंने भी किया है. भगवत्सेवा स्वधर्मबुद्धया अनुष्ठेयतम कर्म है, परन्तु आजीविकाबुद्धया हेयतम कर्म है, कमसे कम पुष्टिमार्गमें!

(६) **यद्-यद् इष्टतमं लोके....तत् कृष्णे साधयेद्** : इस तनुवित्तजा सेवाके स्वरूपको स्पष्ट करनेके लिये श्रीमहाप्रभुने अति महत्त्वपूर्ण उपदेश यह दिया है कि तनुवित्तजा सेवाके अन्तर्गत क्लिष्ट वस्तुओंका विनियोग भगवत्सेवामें करना नहीं चाहिये. लोकमें जो वस्तु क्लेशके बिना उपार्जित न हो पाती हो अथवा सेव्य भगवत्स्वरूपकी स्वरूपभावनाके विचारवश जो सेव्यस्वरूपको क्लेशप्रद हो अथवा असन्मार्गोपार्जित पराई वस्तु जो आरम्भमें सुखकर लगती हो परन्तु अन्तमें क्लेशप्रद बन जाये, ऐसी किसी भी क्लेशकारी वस्तुका विनियोग भगवत्सेवामें करना नहीं चाहिये. अतएव पुष्टिमार्गके नामपर अत्यधिक दुष्प्रचारित कृष्णसेवाके भोग-राग-शृंगारके जटिल बाह्याडम्बर यदि अक्लेशेन उपलब्ध होते हों तभी भगवद्विनियोगार्ह हो सकते हैं अन्यथा नहीं.



इस तरहकी भक्तिमयी भगवत्सेवाके निर्वाहार्थ अन्य जो हमारे लौकिक या शास्त्रीय उत्तरदायित्व हैं उनसे हम विमुख हो नहीं सकते हैं. श्रीमहाप्रभु कहते हैं "स्वाश्रमाचारसहित—ब्रह्मानुभवसहित—माहात्म्यज्ञानपूर्वकः स्नेहः ब्रह्मभावं करोति फलरूपायां तस्यां (भक्तौ) स्वाश्रमाचारादिकरणं फलानुभवप्रतिबन्धकमिति फलत्वेन अनुभवे स्वाश्रमाचारास्त्यक्तव्या" (त.दी.नि. २।१९६), "यावद् देहोयं तावद् वर्णाश्रमधर्मा एव स्वधर्माः भगवद्धर्मादयोपि विधर्माः परधर्मा वा यदा पुनरात्मानं जीवं मन्यते, संघातव्यतिरिक्तं, तदा दास्य स्वधर्मः, अन्ये वर्णाश्रमादयोपि परधर्माः" (सुबो. ३।२८।२) यह बात वर्णाश्रमिओंको लक्ष्यमें रखकर कही गयी है. इसका यह अर्थ नहीं कि अवर्णाश्रमी व्यक्ति पुष्टिभक्तिके या भगवत्सेवाके अनधिकारी हैं. मूलमें इस समूचे प्रश्नके बारेमें श्रीमहाप्रभुका दृष्टिकोण गीतोक्त "मां हि पार्थ व्यापाश्रित्य येऽपि स्युः पापयोनयः स्त्रियो वैश्यास्तथा शुद्रास्तेपि यान्ति परां गतिं किं पुनर्ब्राह्मणाः पुण्याः भक्ताः राजर्षयस्तथा" (गीता ९।३२–३३) दृष्टिकोण है भगवदाश्रय भगवद्भक्ति सर्वाधिकारक धर्म है, जबकि वर्णाश्रमाचारादि धर्म कतिपयाधिकारक धर्म है.

इस तरह भक्तिमयी सेवाकी साधनाका सांगोपांग निर्वाह जिनसे होता है उनका श्रीमहाप्रभु पुष्टि-पुष्टिकक्षामें वरण मानते हैं—"एवं 'सर्वं ततः'—'सर्वं स' इति ज्ञानयोगतः यः सेवते हरिं प्रेम्णा श्रवणादिभिरुत्तमः" (त. दी. नि. १०१), "ते हि द्विधा शुद्धमिश्रभेदात् मिश्रः त्रिधा पुनः प्रवाहादि विभेदेन भगवत्कार्यसिद्धये पुष्ट्या विमिश्राः सर्वज्ञाः" (पु. प्र. म. १४–१५)

जिन्हें भक्तिके दो अंग माहात्म्यबोध या तादात्म्यबोधमें से कोई एकाद ही सिद्ध हुआ हो तो वह मध्यम कक्षा मर्यादामिश्रित पुष्टिकी मानी गयी है "शास्त्रार्थज्ञानाभावेपि प्रेम्णा भजने मध्यमः प्रेमाभावे मध्यमः...." (त. दी. नि. १।१०२)—"मर्यादया गुणज्ञास्ते" (पु. प्र. म. १६).

जिनसे भक्तिमार्गीय बाह्य क्रिया ही केवल निभ पाती हैं वे प्रवाहमिश्रित पुष्टिकी निम्न कक्षाके जीव हैं—"प्रवाहेण क्रियारता" (वहीं).

शुद्धपुष्टि साधनानुष्ठानपूर्वक भगवत्प्राकट्य या भगवत्प्राप्ति का कल्प नहीं है. शुद्धपुष्टि प्रकारके वरणमें भगवान पहले प्रकट हो जाते हैं बादमें ससाधनता या निःसाधनता का भक्त्यादिमयी चित्तकी भगवदेकतानतामें भगवल्लीलाद्वारा पर्यवसान हो जाता है.

यह तो पुष्टिमार्गीय वरणके साधनात्मना व्यापारायित होनेका प्रकार दिखलाया. तत्त्वार्थदीप निबन्धके सर्वनिर्णय प्रकरणमें तथा अणुभाष्यमें मर्यादामार्गीय वरणके साधनात्मक व्यापारोंका भी निरूपण मिलता है. मर्यादामार्गीय कर्म-ज्ञान-भक्ति (उपासना) का विस्तृत विचार उल्लिखित ग्रन्थोंमें उपलब्ध होता है.

## मर्यादामार्गीयकर्मज्ञानोपासना

सर्वनिर्णय प्रकरणमें यह समझाया गया है कि ब्रह्मज्ञानसमुच्चित नित्यकर्मानुष्ठानसे भी ब्रह्मप्राप्ति सम्भव है. अणुभाष्यमें अनेकधा इसका निषेध मिलता है. इसके कारण दोनों ग्रन्थोंमें विरोधाभास प्रतीत होता है. यहां रहस्य यही है कि जिस तरहके कर्मको वहां मुक्ति-असाधक कहा गया है वह ब्रह्मानन्दात्मिका सद्योमुक्तिके सन्दर्भमें ब्रह्मज्ञानरहित केवल कर्मको लक्ष्य बनाकर किया गया विधान है. सर्वनिर्णयमें श्रीमहाप्रभु कहते हैं "भगवदानन्दरूपं फलं ब्रह्मज्ञानयुक्तस्य यथोक्तकर्म-कर्तुरेव....मर्यादायां क्रममोक्षएव फलम्. सद्योमुक्तिस्तु अतिकृपया. ब्रह्मज्ञानाभावे तु यज्ञात्मकात् (कर्मणः) भगवतः सर्वसुखं....स च स्वर्गो द्विविधः....सत्त्वाकारान्तःकरणे सर्वेहानिवृत्तौ यद् आत्मसुखं प्रकटीभवति तद् अग्निहोत्रादि-साध्यम्. सर्वदेवानाम् अधिकृतानां तुष्टौ आध्यात्मिकत्वे यागस्य जाते आत्मानन्दः प्रकटो भवति. एतदभावे तु भौतिकत्वे स्वर्गलोको भवति इत्यर्थः (त. दी. नि. २।४—५). इस शब्दावलीका भलीभांति विमर्श करनेपर यह भी स्पष्ट हो जाता है कि ब्रह्मज्ञानरहित कर्म द्वारा भी आत्मसुख या आत्मानन्द रूप मुक्ति तो मिलती है. अतः—"कर्ममार्गस्य आवृत्तिः पुनर्जन्मफलम्" (अणुभा. ४।१।२) अणुभाष्योक्त इस पुनर्भवसाधक कर्मका ही विमर्श सर्वनिर्णयगत "एतदभावे तु भौतिकत्वे स्वर्गलोको भवति" वचनद्वारा हुवा है. अतः केवल निष्कामकर्म द्वारा आत्मानन्दोपलब्धिरूप मुक्ति मिलती है तथा ब्रह्मविद्यासहित श्रौत कर्मसे ब्रह्मानन्दोपलब्धि भी क्रममुक्तिप्रणालीसे सम्भव है यह मान्य होना चाहिये.

गीतामें ईश्वरार्पणबुद्ध्या सकल वर्णाश्रमधर्मके अनुष्ठानको यज्ञतया प्रतिपादित किया गया है. परिणामतः बहुधा 'कर्मयोग' पदका कुछका कुछ अर्थ यथारुचि भाषणबाज वक्ता प्रचारित कर देते हैं. उदाहरणतया सुबह उठकर अपने घरमें झाडु-बुहारीसे घरकी सफाई करना कर्मयोग है या नहीं? गृहस्थका अपने घरको साफ रखना एक कर्तव्य है यह तो निर्विवाद स्वीकार्य है!!



वेदोक्त नित्यकर्म, नैमित्तिककर्म, काम्यकर्म, नित्यानुमेयश्रुतिमूलकस्मृत्युक्त गर्भाधानादि संस्कार, सन्ध्योपासनादि नित्यश्राद्धादि, इसी तरह पाकयज्ञादिकर्म तथा प्रायश्चित्तादि कर्म यों ये सभी विहित कर्मके अनेक प्रकार हैं. इसी तरह व्रततीर्थयात्रादि पौराणिक कर्म भी विहित कर्मके प्रकार हैं. वर्णाश्रमाचार कृष्यादि आजीविका कर्म भी विहित कर्मके प्रकारोंमें परिगणित होते हैं. इष्टी औपासनादि कल्पसूत्रोक्त कर्म भी विहित कर्म हैं. इस तरह कर्मभेदोंकी लम्बी सूचीको बढानेके बजाय संक्षेपमें यह जान लेना आवश्यक है कि विभिन्न देहाभिमानी देशकालादिनिमित्तों तथा फलकामनाओं आदिको लक्ष्यमें रखकर अवश्यकर्तव्यतया विहित कर्म अवश्य-अनुष्ठेय तो होते हैं परन्तु सभीको 'कर्मयोग' नहीं कहा जा सकता है. ऐसी स्थितिमें वेदान्तप्रवचन तथा घरमें झाडु-बुहारी मारनेके समुच्चयको ज्ञानकर्मका समुच्चय मान लेना भी आवश्यक नहीं है! जैसे प्रयागमें गंगा-यमुना-सरस्वतीके त्रिवेणी संगमकी तरह रथ्योदक भी तो नदीमें मिलता ही है. एतावता कभी कोई 'चतुर्वेणीसंगम' उसे नहीं कहता.

श्रीमहाप्रभु कहते हैं "अग्निहोत्रं तथा दर्शपूर्णमासः पशुस्तथा चातुर्मास्यानि सोमश्च क्रमात् पञ्चविधो हरिः" (त. दी. नि. २।२) तथा "ध्यानादिभिर्यथा मूर्तेरभिव्यक्तिः परात्मनः आधानादिक्रियातोपि व्यक्तिर्यज्ञस्वरूपिणः" (त. दी. नि. २।१५) यही कर्मयोग यथायथ आत्मानन्दका अथवा ब्रह्मानन्दका प्रदायक बनता है.

इसी तरह ब्रह्मज्ञानसे अक्षरसायुज्यरूपा मुक्ति मिलती है. इसे ही 'ब्रह्मानन्द' कहा जाता है.

ब्रह्मके मुख्यतया तीन रूप हैं : (१) पुरुषोत्तम, (२) अन्तर्यामी, (३) अक्षरब्रह्म. गौणतया अन्य भी अनेक रूप, यथा, अन्तर्यामीके गुणावतार ब्रह्माविष्णु-शिव तीन रूप. अन्य भी तत्तद् दिव्य सामर्थ्योंके मूर्तिमान अनेकविध देवतायें एवं लीलावतार मत्स्यादि रूपोंका वर्णन पुराणोमें मिलता है. इसी तरह अक्षरब्रह्मके भी काल-कर्म-स्वभाव-प्रकृति-पुरुष यों पञ्चविध रूप मान्य हैं. तत्तद् शास्त्रवचनोंमें तत्तद् रूपोंकी उपासनाके द्वारा यथायथ अनेकरूप मुक्तिके

सालोक्य-सार्ष्टि-सामीप्य-सारूप्य-सायुज्यभेद गिनाये गये हैं.[1]

इन सबमें समझनेकी बात यही है कि कहीं "तमेवं विद्वान् अमृत इह भवती नान्यः पन्था अयनाय विद्यते." (तै. आ. ३।१।३) तो कहीं "तमेव विदित्वा अतिमृत्युमेति नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय" (श्वे. उ. ३।८) कहा गया है. कहीं "अजोपिसन्नव्ययात्मा भूतानामीश्वरोपि सन्, प्रकृतिं स्वामधिष्ठाय सम्भवाम्यात्ममायया, यदा-यदा हि धर्मस्य ग्लानिर्भवति भारत, अभ्युत्थानमधर्मस्य तदात्मानं सृजाम्यहं, परित्राणाय साधूनां विनाशाय च दुष्कृतां, धर्मसंस्थापनार्थाय सम्भवामि युगे-युगे, जन्मकर्म च मे दिव्यमेवं यो वेत्ति तत्त्वतः, त्यक्त्वा देहं पुनर्जन्म नैति मामेति सोर्जुनः" (गीता ४।६–९). यों कहीं एक प्रकारके ब्रह्मज्ञानपर इतरप्रकारक ज्ञानके व्यावर्तनपुरस्सर भार सुनायी पडता है तो कहीं ब्रह्मके एकरूपविषयक ज्ञानपर अन्यरूपविषयक ज्ञानके व्यावर्तनपुरस्सर भार सुनायी पडता है, तो कहीं ज्ञानसे अतिरिक्त अन्य ही प्रकारके साधनसे मुक्तिकी प्राप्ति प्रतिपादित हुयी है. यथाधिकार एक ही ब्रह्मके मुक्तिप्रद अनेक मुख्यरूपों तथा क्षुद्रकामनापूरक गौण देवरूपों में भी यदि ब्रह्मबुद्धिपुरस्सर उपासना करते हैं तो मुक्तिलाभ सम्भव है यह श्रीमहाप्रभुने "तत्तद्देवोपासकानामाजन्मोपासने फलं तत्तत्सायुज्यरूपादि वेदोक्तानामनेकधा पौराणिकानां च तथा निषिद्धेतरभावतः" (त. दी. नि. २।२६५) वचनमें प्रतिपादित किया है.

जो मुख्य तीन रूप ब्रह्मके दिखलाये उनके बारेमें वाल्लभ वेदान्तका दृष्टिकोण यह है कि पुरुषोत्तम, पुष्टिभक्तिलभ्य, अन्तर्यामी मर्यादाभक्तिलभ्य है तथा अक्षरब्रह्म ज्ञानलभ्य है.[2]

इस तरह एकमेव अद्वितीय ब्रह्मके अनेक मुक्तिप्रदायक रूपोंके तथ्यको दृष्टिगत करनेपर किसी एक रूप या प्रकार के ज्ञान या उपासना के अन्यव्यावर्तनपुरस्सर प्रतिपादनकी बिभीषिका बहुत प्रबल रह नहीं जाती. सर्वत्र "नहि निन्दा निन्द्यं निन्दति किन्तु स्तुत्यं स्तौति" न्यायानुसार तत्तत् साधनाओंके बारेमें उन-उन अधिकारी साधकोंकी अनन्यनिष्ठा जगानेके लिये ही अन्य प्रकारोंकी निन्दा, व्यावर्तन या अनुपायता का वर्णन है.[3]

१. त. दी. नि. २।२६५.
२. अणुभा. ३।३।३३–३७
३. अणुभा. ३।३।३१



अतएव "सर्ववेदान्तप्रत्ययं चोदनाद्यविशेषात्" सूत्रकी व्याख्या करते हुवे अणुभाष्यकार कहते हैं "अनेकरूपनिरूपकैः सर्ववेदान्तैः प्रत्ययं ज्ञानं यस्य तत् तथा ब्रह्मणः अनन्तरूपत्वे यानि-यानि रूपाणि तैस्तैः वेदान्तैः निरूप्यन्त इति तावद्रूपम् एकमेव ब्रह्म इत्यर्थः....आदि पदात् साक्षात्परम्पराभेदेन मोक्षफलकत्वकथनमपि उपासनानाम् अविशिष्टम् इति" (अणुभा. ३।३।१).

श्रीमहाप्रभु तो केवल सांख्य अथवा योग द्वारा भी आत्मानन्दानुभवरूपा मुक्तिको मान्य रखते हैं (बा. बो. ६-९). श्रीमहाप्रभुके अनुसार "तत्तद् देवोपासकानाम् आजन्मोपासने फलं तत्तत्सायुज्यरूपादि वेदोक्तानामनेकधा पौराणिकानां च तथा निषिद्धेतरभावतः" (त. दी. नि. २।२६५) वचनमें वेदोक्त अग्निवरुणादि देव तथा दुर्गा गणपति देवोंकी भी आजन्म ब्रह्मत्वेन उपासना करनेपर सायुज्य मोक्ष मिलता है. श्रीमहाप्रभु यह भी स्पष्टीकरण वहां देते हैं कि एकदा बहुदेवोपासनामें कर्मके प्रधान हो जानेके कारण कर्ममार्गीय फल मिलता है, उपासनामार्गीय नहीं. तत्तद् देवताके यथाविधि भक्तिपूर्वक उपासक को तत्तद् देवलोकमें या देवरूपमें सालोक्य सार्ष्टि सामीप्य सारूप्य अथवा सायुज्य मुक्तिका लाभ होता है (त. दी. नि. २।२६७).

इस तरह हम समझ सकते हैं कि वाल्लभ वेदान्तमें किसी भी शास्त्रवचनद्वारा प्रतिपादित साधना या उसकी फलवत्ता का प्रत्याख्यान नहीं किया गया है. एकमेवाद्वितीय ब्रह्मके लीलाभेदप्रयुक्त वरणभेद वरणभेदप्रयुक्त अधिकारभेद तथा अधिकारभेदप्रयुक्त साधनाभेद एवं साधनाभेदप्रयुक्त फलभेदके विवेकको निभाते हुवे साधनाके "एकमेवाद्वितीयं तदैक्षत बहुस्यां प्रजायेय" रहस्यको समझनेका प्रयास करना चाहिये.

अन्तमें प्रस्तुत साधनमीमांसाके निष्कर्षतया श्रीमहाप्रभुकी इन कारिकाओंको उद्धृत करना चाहेंगे—

आपाततस्तु सर्वेषामुपायत्वं मयोदितम् ।<br>
विष्णोः कृपाविशिष्टानां तत्फलं नान्यथा भवेत् ॥<br>
यन्न योगेन सांख्येन दानव्रततपोध्वरैः ।<br>
व्याख्यास्वाध्यायसंन्यासैः प्राप्नुयाद् यत्नवानपि ॥<br>
तस्मात्त्वमुद्धवोत्सृज्य चोदनां प्रतिचोदनाम् ।<br>
प्रवृत्तिञ्च निवृत्तिञ्च श्रोतव्यं श्रुतमेव च ॥

मामेकमेव शरणमात्मानं सर्वदेहिनाम् ।
याहि सर्वात्मभावेन यास्यसे ह्यकुतोभयम् ॥
इत्येकादशसर्वस्वं भगवान् स्वयमुक्तवान् ।
आत्मानं हि स्वयं वेद तस्मादन्यवचो मृषा ॥
कर्मयोगादयः सर्वे कृष्णोद्गमनहेतवः ।
उदासीनतयोद्भेदान्नहि सर्वात्मना फलम् ॥
भक्तावल्यादरेणैव प्रकटो जायते हरिः ।
आत्मानंच ततो दद्यात् सुखे का परिदेवना ॥
सहनं खननं गंगातीरस्थितिवदेव हि ।
सांख्यो योगस्तथा भक्तिस्तत्र प्रेमातिसौख्यदम् ॥
पिता चरेद् यथा बाले सुखं भक्ते तथा हरिः ।
प्रेम्णैव सर्वतोत्यर्थं गोपीनां कामदो यतः ॥
अच्छिद्रसेवनाच्चैव निष्कामत्वात् स्वयोग्यतः ।
द्रष्टुं शक्यो हरिः सर्वैः नान्यथा तु कथञ्चन ॥
दयया सर्वभूतेषु सन्तुष्टया येन केनचित् ।
सर्वेन्द्रियोपशान्त्या च तुष्यत्याशुः जनार्दनः ॥
शृण्वन्ति गायन्ति गृणन्त्यभीक्ष्णशः
स्मरन्ति नन्दन्ति तवेहितं जनाः ।
त एव पश्यन्त्यचिरेण तावकं
भवप्रवाहोपरमं पदाम्बुजम् ॥

(त. दी. नि. २।३०७-३१८)

दशहरा, वि. सं. २०४३
पार्ला, बम्बई

गोस्वामी श्याममनोहर



## 'साधनमीमांसा' में उद्धृत ग्रन्थसंकेतसूची

### शास्त्र

ईशा. उ. ईशावास्योपनिषद्,
कठ. उ. कठोपनिषद्,
तैत्ति. उ. तैत्तिरीयोपनिषद्,
श्वेता. उ. श्वेताश्वतरोपनिषद्,
छां. उ. छान्दोग्योपनिषद्,
महाना. उ. महानारायणोपनिषद्,
चित्सु. चित्युपनिषद्,
गीता भगवद्गीता,
वि. पु. विष्णुपुराण,
केन. उ. केनोपनिषद्
मुं. उ. मुण्डकोपनिषद्
तैत्ति. आ. तैत्तिरीयारण्यक
कौ. उ. कौषितकी ब्राह्मणोपनिषद्
बृहद्. उ. बृहदारण्यकोपनिषद्
जाबा. उ. जाबालोपनिषद्
श. प. ब्रा. शतपथब्राह्मण
भाग. भागवतपुराण
ब्र. सू. ब्रह्मसूत्र

### श्रीमहाप्रभुविरचित

अणुभा. अणुभाष्य,
त. द. नि. १ तत्त्वार्थदीपनिबन्धस्थ शास्त्रार्थप्रकरण
त. द. नि. प्र. तत्त्वार्थदीपनिबन्ध, प्रकाश.
पु. प्र. म. पुष्टिप्रवाहमर्यादा,
भ. व. वि. भक्तिवर्धिनीविवृति,
सुबो. सुबोधिनी
त. द. नि. २ तत्त्वार्थदीपनिबन्धस्थ सर्व निर्णय प्रकरण
सि. मु. सिद्धान्तमुक्तावली
बा. बो. बालबोध
वि. धै. आ. विवेकधैर्याश्रय
संन्या. नि. संन्यासनिर्णय

### अन्यविरचित

माण्डु. का. श्रीगौडपादकृत माण्डुक्यकारिका
भाग. त. नि. श्रीमध्वाचार्यकृत भागवततात्पर्यनिर्णय
त. मु. क. श्रीवेदान्तदेशिककृत तत्त्वमुक्ताकलाप
त. मु. क. स. ,, ,, ,, सर्वार्थसिद्धि
भामती श्रीवाचस्पतिकृत शांकरभाष्यटीका

# प्रकाशकीय

प्रस्तुत अणुभाष्यका तृतीयाध्याय श्रीमूलचन्द्र तेलीवाला तथा श्रीधीरजलाल सांकलिया प्रभृति नामसेवापरायण भगवदीयों द्वारा वि. सं. १९८३–८४ में सम्पादित करके प्रकाशित किया गया था. प्रस्तुत संस्करण उसीका ऑफसेट प्रोसेस द्वारा पुनर्मुद्रित रूप है. अतः हम हृदयसे इसके आद्यसम्पादक तथा प्रकाशकों का इस पुनःप्रकाशनके अवसर कृतज्ञताके साथ स्मरण करते हैं. उस संस्करणमें चार अध्याय पृथक्-पृथक जिल्दमें प्रकाशित किये गये थे. उनकी भूमिकाओंमेंसे कुछ अनावश्यक अंश हमने हटा दिये हैं तथा उन्हें एकत्र संकलित कर दिया है. श्रीकृष्णचन्द्रजी के नामसे प्रकाशित एक अपूर्ण व्याख्या उस संस्करणमें दी गयी थी. उसे भी हम पुनः प्रकाशित कर रहे हैं. यद्यपि कोई प्रबल हेतु हमें दिखलायी नहीं देता कि यह श्रीकृष्णचन्द्रजी विरचित टीका ही हो; वैसे तद्गत विषय भी श्रीपुरुषोत्तमजीविरचित प्रकाशसे गतार्थ है ही.

विषयानुक्रमणिका हम यहां नूतनतया योजित कर रहे हैं, साथ ही साथ अतीव हर्षके साथ हम यह भी सूचित करना चाहते हैं कि प्रथमाध्यायकी भूमिकामें 'अणुभाष्य' समाख्यामें 'अणु' पदके तात्पर्यके बारेमें जो अनेक उत्प्रेक्षायें हमने की थीं उन्हें अब निरस्त समझना चाहिये. क्योंकि स्वयं महाप्रभु श्रीमद्वल्लभाचार्यके हस्ताक्षरोंमें लिखित उस पत्रके दर्शन हमें मिल गये कि जहां पुष्पिकामें निजहस्ताक्षरों द्वारा प्रस्तुत भाष्यको 'अणुभाष्य' कहा गया है. जिन महानुभावने हमें यह फोटो प्रदान किया है उनके भी हम निरतिशय कृतज्ञ हैं. सभीको श्रीहस्ताक्षरोंके दर्शनके सौभाग्यके प्रदानार्थ हम यहां वह फोटो भी प्रकाशित कर रहे हैं. अभिधानकी सार्थकता सम्बन्धी विचार आगामी खण्डोंमें करनेका प्रयास करेंगे. फिर भी संक्षेपमें यह ज्ञातव्य है कि 'अणुभाष्य' अभिधान, क्योंकि, स्वयमेव श्रीमहाप्रभुद्वारा प्रयुक्त है, अतः श्रीमध्वाचार्यविरचित पद्यात्मक अणुभाष्यके दो श्लोकार्ध जो श्रीमहाप्रभुने उद्धृत किये हैं, उनके कारण श्रीमहाप्रभुविरचित भाष्यका 'अणुभाष्य' अभिधान अनवधानतया प्रचलित हो गया है, यह स्वीकारनेका कोई भी आधार अब बच नहीं जाता है.





श्रीमहाप्रभुविरचित प्रस्तुत भाष्यके प्रथम-द्वितीयाध्यायकी कारिका तो गद्यपद्यात्मिका मिश्रशैलीकी उदाहरण हैं. परन्तु तृतीय-चतुर्थाध्यायके प्रारम्भमें उपलब्ध होती कारिकायें श्रीमहाप्रभुविरचित कारिकात्मक भाष्य है, जिसमें सम्भवतः शास्त्रार्थ अध्यायार्थ एवं पादार्थ (या अधिकरणार्थ भी) संकलित किया होगा. इसी शैलीमें भागवतार्थनिबन्ध तथा सुबोधिनी भी लिखे गये थे. प्रथमाध्यायकी भूमिकामें इन तृतीय-चतुर्थाध्यायकी कारिकाओंके बारेमें अणुभाष्य तथा गद्यात्मक भाष्यके बारेमें बृहद् या श्रीमद् भाष्य होनेकी सम्भावना व्यक्त की थी, वह भी इस निजहस्ताक्षरलिखित पुष्पिकाके उपलब्ध हो जानेसे, निरस्त होती है. अतः 'अणुभाष्य' अभिधान में 'अणु' विशेषणका पदकृत्य-सम्बन्धी विचार आगामी भूमिकामें करनेका प्रयास करेंगे. कम्पोजमेटरकी प्रेस कॉपी बनानेमें हमारे सहयोगी चिरंजीवी गो. श्रीशरदकुमारजी तथा श्रीधर्मेन्द्रकुमार झाला के भी हम हृदयसे कृतज्ञ हैं.

दशहरा २०४३ **गो. श्या. म.**

बम्बई



नि. ली. गो. श्रीदीक्षितजी महाराज
श्रीवल्लभविद्यापीठ-श्रीविट्ठलेश प्रभुचरणाश्रम न्यासके संस्थापक

॥ श्रीकृष्णाय नमः ॥

॥ श्रीमदाचार्यचरणकमलेभ्यो नमः ॥

## ब्रह्मसूत्राणुभाष्ययोः प्रकाशरश्मिटीकोपेतयोः

# विषयानुक्रमणिका

## (तृतीयाध्यायस्य)

+ 'कृतात्ययाधिकरणम्' इत्यपि नामान्तरम्



# PREFACE.

In the presence of S'rīmad G[illegible] S'rī Gokulanāthaji Mahāraja of Badā Mandir, Bombay, an arrangement was arrived at between S'eth Lālji Nāranji and ourselves in May 1925 by which the Trustees of the late S'eth Gordhandās Sundardās agreed to defray the whole cost of the publication of Aṇu Bhāshya-Bhāshya Prakāsha-Ras'mi. This volume is published in pursuance of the same. For this happy result we express our obligations to S'rīmad Goswāmi S'rī Gokulanāthaji Maharaja and the said Trustees.

In bringing out this edition we have got hearty co-operation from Goswamis and their learned s'āstris. H. H. Tilakayita S'rimad Goswami S'rī Govardhanalalji and his son S'rī Damodaralalji have been kind enough to lend us two very good Mss. of the Aṇu Bhashya. Through the kindness of S'rīmad Goswami S'rī Vraja Ratnaji a fragment of the original Ras'mi became available to us for the first time in 1917. S'rīmad Goswami S'rī Vallabhalalji S'rī Muralidharaji, S'rī Gokulanathaji, S'rī Ranchhodlalji, and S'rī Magnalalji have lent us Mss. of the Aṇu Bhashya from their collections. Last but not the least we must acknowledge our deep obligations to the late Pandit Gattulālāji's Library.

Mr. Jamnadas Kanji B. A., has helped in preparing the press-copy of the Introduction. Messrs Dhirajlal Sankalia, Govardhandas Pragji, Hiralal Mulji, and Purushottam Kanji B. A., have also helped while reading the proofs. Thanks are due to them also.

*Bombay,*
*5-2-1926.*

**M. T. Telivala.**

